# वेद में स्वराज्य का उद्घोष

- डॉ. रामनाथ वेदालंकार

वेदों में मानव को आध्यात्मिक तथा राष्ट्रगत उभयविध स्वराज्य प्राप्त करने तथा उसे चिरस्थायी रखने के लिये प्रेरित किया गया है। स्वराज्य शब्द ऋग्वेद में २३ स्थलों में कौथुम सामवेद में ३ स्थलों में और शौनकीय अथर्ववेद में ४ स्थलों में प्रयुक्त हुआ है। सविता परमेश्वर के यशस्वी स्वराज्य का वर्णन करते हुए कहा गया है -

**अस्य हि स्वयंशस्तरं सवितुः कच्चन प्रियम्।**
**न मिनन्ति स्वराज्यम्।।** (ऋग्वेद ५.८२.२)

'सविता' सृष्टिरचना का देव है। देखो, सविता परमेश्वर ने सूर्य, चांद, तारे, ओषधि, वनस्पति, समुद्र, सरोवर, नदी, प्रपात, फूल, फल, बादल, वृष्टि, संवत्सर, ऋतुचक्र आदि से परिपूर्ण अनोखी सृष्टि रचकर और उसकी सुचारु व्यवस्था करके कैसा अद्भुत स्वराज्य स्थापित किया है, जिसे कोई भङ्ग नहीं कर सकता। ऐसे ही राष्ट्र में जो शासक शिल्प, कलाकौशल, कृषि, पशुपालन, व्यापार, यातायात, चिकित्सा, युद्धोपकरण, कल-कारखाने आदि के क्षेत्रों में अनुपम रचनाएँ करके देश को विकसित करता है और अपने साम्राज्य की चकाचौंध से अन्य देशों को पीछे छोड़ देता है, उसके साम्राज्य को भी कोई शत्रु विशृंखलित नहीं कर सकता, तोड़ नहीं सकता, पराजित नहीं कर सकता।

आध्यात्मिक और राजनीतिक उभयविध स्वराज्य से प्राप्त श्री पर रीझ कर वेद कहता है -

**अत्रिमनु स्वराज्यमग्निमुक्थानि वावृधुः।**
**विश्वा अधि श्रियो दधे।।** (ऋग्वेद २.८.५)

अर्थात् जब अग्नि अत्रि बनकर स्वराज्य कुछ करता है तब उसके लिए प्रशंस्यगीतों की बाढ़ आ जाती है और वह सब प्रकार की श्री को धारण कर लेता है। अध्यात्म में मनुष्य का जीवात्मा अग्नि अर्थात् अग्रनेता है। वह जब आत्मिक, मानसिक और दैहिक त्रिविध दोषों से रहित हो जाता है, तब अत्रि कहलाता है। उस समय उसका शरीरस्थ प्राणों, ज्ञानेन्द्रियों,

कर्मेन्द्रियों एवं मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार आदि पर अक्षुण्ण शासनपूर्वक जो स्वराज्य स्थापित होता है, उसकी स्तुति में निरन्तर उक्थ (गीत) रचे जाते हैं और उस क्षण जीवात्मा के स्वराज्य की जो दशा होती है उसकी श्री या गरिमा वर्णनातीत होती है। इसी प्रकार राष्ट्र में राष्ट्र का नायक अग्नि है। वह राष्ट्र को जब अत्रि अर्थात् आध्यात्मिक, आधिभौतिक तथा आधिदैविक त्रिविध तापों से रहित कर देता है, जब उसकी स्तुति में गीत गाये जाते हैं, उसका सर्वत्र अभिनन्दन होता है और उसकी अपनी तथा राष्ट्र की श्री या शोभा अवर्णनीय हो जाती है।

स्वराज्य के विषय में ऋग्वेद की एक छोटी सी सूक्ति है - **व्यचिष्ठे बहुपाय्ये यतेमहि स्वराज्ये** (ऋ. ५.६६.६) इसमें कहा गया है कि हमें चाहिये हम अप्राप्त स्वराज्य की प्राप्ति के लिये और उस स्वराज्य की रक्षा के लिये सदा यत्नशील रहें। इसमें स्वराज्य के दो विशेषण प्रयुक्त हुए हैं - 'व्यचिष्ठ' और 'बहुप्राप्य'। 'व्यचिष्ठ' का अर्थ है बहुत विस्तीर्ण तथा 'बहुप्राय्य' से अभिप्रेत है बहुतों से रक्षणीय। स्वराज्य जितना अधिक विस्तीर्ण होगा, उतने ही अधिक उसके रक्षकों की आवश्यकता होगी। हम दूसरे भी धरती पर अपना अधिकार जमाने की कोशिश न करें, किन्तु हमारे राष्ट्र की धरती पर भी यदि कोई अधिकार करना चाहता है तो उसे भी सहन न करें और अपने राष्ट्र का विस्तार किसी स्थिति में कम न होनें दें। स्वराज्य के रक्षकों में प्रधानमन्त्री, सचिवालय के अन्य सचिव, जल-स्थल-अन्तरिक्ष की सेना के सेनाध्यक्ष तथा योद्धा सैनिक सभी आते हैं। प्रजा भी रक्षण का कार्य करती है एवं स्वराज्यप्राप्ति तथा स्वराज्यरक्षण में सभी का योगदान होना चाहिये। स्वराज्य की रक्षा तथा उन्नति के लिये हमें सतत प्रयत्नशील रहना है, यह वेद का सन्देश है।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल का ८० वाँ सूक्त स्वराज्य सूक्त के नाम से प्रसिद्ध है, जिसमें १६ ऋचाएं हैं और प्रत्येक ऋचा का अन्तिम चरण है - अर्चन्तनु स्वराज्यम्। इस सूक्त का नायक 'इन्द्र' है और प्रतिनायक 'वृत्र' या 'अहि' है। प्रकृति में इन्द्र सूर्य का नाम है और वृत्र या अहि बादल को कहते हैं। बादल अन्तरिक्ष में जलों को कैद कर लेता है और बरसने नहीं देता। सूर्य बादल को विच्छिन्न करके जलों को छुड़ाकर भूमि पर बरसाता है। राष्ट्र में 'इन्द्र' प्रधान सेनाध्यक्ष है। वृत्र या अहि आक्रामक, मार-काट करने वाला तथा घेराबन्दी करने वाला शत्रु है। इन्द्र नाम से प्रधान सेनाध्यक्ष को उद्‌बोधन दिया गया है कि तू शत्रु को पराजित कर और शत्रु द्वारा कैद की हुई अपनी युद्धबन्दी प्रजाओं को छुड़ा ला। यहाँ सूक्त की कतिपय ऋचाएँ अनुवाद सहित प्रस्तुत हैं -

**प्रेह्यभीहि धृष्णुहि न ते वज्रो नि यंसते।**
**इन्द्र नृम्णं हि ते शवो हनो वृत्रं जया अपोऽर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥३॥**

हे वीर ! आगे बढ़, आक्रमण कर, दुश्मन को परास्त कर। तेरे वज्र की गति को कोई रोक नहीं सकता। हे वीर ! तेरा बल मानव योद्धाओं को झुका देने वाला है। शत्रु का संहारकर, कैद की हुई अपनी प्रजाओं को जीत ला। सदा स्वराज्य की अर्चना करता रह।

**निरिन्द्र भूम्या अधि वृत्रं जंघन्थ निर्दिवः।**
**सृजा मरुत्वतीरव जीवधन्या इमा अपोअर्चन्ननु स्वराज्यम् ।।४।।**

हे वीर ! तू रिपुदल को धरती से बाहर निकाल दे, अन्तरिक्ष से बाहर निकाल दे। अपनी ज़ीवधन्य प्राणवती प्रजाओं को शत्रु के शिकंजे से छुड़ा ला। सदा स्वराज्य की अर्चना करता रह।

**सहस्रं साकमर्चत परि ष्टोभत विंशतिः।**
**शतैनमन्वनोनवुरिन्द्राय ब्रह्मोद्यत मर्चन्ननु स्वराज्यम् ।।९।।**

सहस्र जनता एक साथ मिलकर विजयी वीर की पूजा करती है, अभिनन्दना करती है। बीस सैन्य दल उसकी जय-जयकार करती है। सैकड़ों लोग साथ-साथ जय बोलते हैं। विजयी का सदा स्वागत गान होता है। हे वीर ! तू स्वराज्य की अर्चना करता रह।

**न वेपसा न तन्यतेन्द्रं वृत्रो वि बीभयत्।**
**अभ्येनं वज्र आयसः सहस्रभृष्टिरायतर्चन्ननु स्वराज्यम् ।।१२।।**

न गर्जन से, न तर्जन से हमारे वीर को शत्रु भयाक्रान्त कर सकता है। शत्रु के प्रति इसका सहस्रों को भून डालने वाला लोहवज्र उद्यत रहता है। हे वीर ! स्वराज्य की अर्चना करता रह।

आज जब सीमा पर तथा देश के भीतर भी शत्रु-कृत आतंकवाद का वातावरण है, तब यह वेद का बड़ा ही सामयिक उद्‌बोधन है।

"वीरों ! जागो, उठो, कटिबद्ध हो जाओ, स्वराज्य की रक्षार्थ आहुति देने के लिये, यह वेद का सन्देश है, यह वैदिक भावना है। यह वेद का उद्‌घोष है।

❑

# श्रौत यज्ञ

- डॉ. कृष्णकुमार

श्रुति (वेद) में प्रतिपादित यज्ञों को श्रौतयज्ञ कहा जाता है। वैदिक संहिताओं के व्याख्याग्रन्थ वेदाङ्ग कल्पसूत्रों में श्रौतसूत्रों का अधिकतम महत्त्व है। श्रौतसूत्रों में जिन यज्ञों का विधान किया गया है, उनको श्रौत यज्ञ कहा गया है।

वेदोक्त धर्म का अनुसरण करने के लिये दो मार्गों का कथन अति प्राचीन काल से है- ज्ञान और कर्म। पहले मार्ग को अध्यात्म ज्ञान और दूसरे मार्ग को कर्मकाण्ड कहते हैं। अनेक स्थानों पर अध्यात्म ज्ञान को विद्या और कर्मकाण्ड को अविद्या भी कहा गया है। इन दोनों मार्गों का प्रचलन वैदिक परम्पराओं के अन्तर्गत था। ब्राह्मण ग्रन्थों में ये दोनों मार्ग प्रचलित रहे। परन्तु उपनिषदों में जबकि अध्यात्म विद्या का अधिक विवेचन हुआ, कर्मकाण्ड की निन्दा भी की जाने लगी। 'मुण्डकोपनिषद्' में कर्मकाण्ड को 'अवर' कहकर निन्दा की गई है। इससे जरा - मृत्यु का विनाश नहीं होता,[1] परन्तु यजुर्वेद में ही इन दोनों मार्गों के समन्वय का उपदेश दिया गया है। 'यजुर्वेद' के 40 वें अध्याय में, जो कि 'ईशोपनिषद्' के नाम से प्रसिद्ध है, कर्मकाण्ड एवं अध्यात्म ज्ञान का सुन्दर समन्वय किया गया है।[2]

वैदिक वाङ्मय में वेद पद दो प्रकार का है - आद्युदात्त और अन्तोदात्त। जब वेद पर आद्युदात्त होता है, तो उसका अर्थ होता है - ज्ञान। अन्तोदात्त वेद पद यज्ञ का वाचक है। याज्ञिक प्रक्रियाओं में वेद पद का प्रयोग यज्ञीय उपकरणों के वाचक के रुप में हुआ है।[3]

## यज्ञ शब्द का अर्थ -

यज्ञ पद की रचना-यज् (देवपूजासङ्गतिकरण दानेषु) धातु से 'लङ्' प्रत्यय[4] करके होती है। अतः यज्ञ पद के तीन अर्थ हैं - देवपूजा, विद्वानों के साथ सङ्गति और दान। श्रेष्ठतम कर्म को ही यज्ञ कहा गया था। भगवद्गीता में यज्ञ के विविध भेद किये गये है - द्रव्ययज्ञ, तपोयज्ञ, योगयज्ञ, स्वाध्याय यज्ञ और ज्ञानयज्ञ।[5] लोकोपकारक कार्यों को यज्ञ कहा गया। परन्तु पारिभाषिक रूप से श्रौतयज्ञों को द्रव्ययज्ञ समझा जाता है। इसमें देवताओं के लिये द्रव्य का त्याग किया जाता है, अतः वे द्रव्य यज्ञ हैं।

## द्रव्ययज्ञ -

कात्यायन श्रौतसूत्र का कथन है कि जिस कर्म में द्रव्य, देवता और त्याग ये तीनों तत्त्व सहभाव से रहते है, वह यज्ञ है।[6] अतः देवता के उद्‌देश्य से द्रव्य का त्याग करना यज्ञ है। यह त्याग प्रायः अग्नि में किया जाता है। अनेक बार जल में द्रव्य का त्याग करते हैं (सोमयागों के अन्त में अवभृथ होम)।

द्रव्ययज्ञों के दो भेद किये जाते हैं - श्रौत और स्मार्त। श्रौत यज्ञों का विस्तृत विवेचन श्रौत सूत्रों में है। उनका प्रतिपादन साक्षात् श्रुति (वैदिक संहिता एवं ब्राह्मण ग्रन्थों) से हुआ है। स्मार्त यज्ञों का विवेचन धर्मसूत्रों और गृह्यसूत्रों में हुआ है।

## श्रौतयज्ञ -

श्रौतयज्ञों के तीन भेद हैं - नित्य, नैमित्तिक और काम्य। नित्य नियमतः किये जाने वाले यज्ञ नित्य यज्ञ हैं। इनका फल है - आत्मशुद्धि पूर्वक मोक्ष-प्राप्ति। नैमित्तिक यज्ञ विशिष्ट निमित्तों से किये जाते हैं। इनका फल है - अनिष्टों का निवारण। विभिन्न कामनाओं की पूर्ति के लिये किये जाने वाले यज्ञ काम्य यज्ञ कहलाते हैं। इनका फल इन कामनाओं की पूर्ति है।

## श्रौतयज्ञों के भेद -

श्रौतयज्ञों के मुख्य भेद तीन हैं - हविर्यज्ञ, सोमयाग और पशुबन्ध।

### (१) हविर्यज्ञ -

हविर्यज्ञों के सात भेद कहे गये हैं - (१) अग्न्याधेय (२) अग्निहोत्र (३) दर्श (४) पौर्णमास (५) नवसस्येष्टि (६) चातुर्मास्य और (७) पशुबन्ध।[7]

हविर्यज्ञों की प्रकृति दर्शपौर्णमास है। प्रकृति का अभिप्राय है कि इसमें यज्ञकर्म के उपयोगी सभी क्रिया-कलाप पढ़े जाते हैं। विकृतियाग इसमें से अपनी पूर्णता के लिये अनुक्त कर्मों को ग्रहण करते हैं।[8] विकृतियागों में यज्ञोपयोगी समस्त क्रियाकलाप पठित नहीं होते। कर्म की पूर्ति के लिये उपयुक्त क्रियाकलापों को प्रकृतियाग से ग्रहण किया जाता है।

अग्न्याधेय का अभिप्राय है कि गृहस्थ द्वारा गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणाग्नि की विधिवत् स्थापना करना। विशिष्ट धार्मिक प्रक्रियाओं के लिये सभ्य और आवसथ अग्नियों की स्थापना भी होती है। इस प्रकार पाँच अग्नियों की स्थापना की जाती है। सब यज्ञों का मूल अग्नियाँ ही हैं, जिनमें हवियों को आहुत किया जाता है।

अन्याधेय के पश्चात् अग्निहोत्र होता है। प्रतिदिन प्रायः और सायं दो बार अग्निहोत्र करने का विधान है। अन्याधेय के पश्चात् आने वाली पूर्णमासी को दर्शेष्टि और पूर्णमासेष्टि यज्ञ किये जा सकते हैं। दर्शेष्टि को सूर्योदय से पहले ही प्रारम्भ कर देते हैं। पूर्णमासेष्टि को सूर्योदय होने पर प्रारम्भ करते हैं।

चातुर्मास्य यज्ञ ऋतुसम्बन्धी यज्ञ हैं। इनको प्रति चौथे महीने किया जाता है। ये तीन हैं- वैश्वदेव, वरुणप्रधास और साकमेध। इनमें वैश्वदेव को फाल्गुन पूर्णिमा, वरुणप्रधास को आषाढ़ पूर्णिमा और साकमेध को कार्तिकी पूर्णिमा में सम्पन्न करते हैं। पशुबन्ध स्वतन्त्र यज्ञों के रूप में विकसित हो गये। इनका विवरण आगे पशुयागों में किया जायगा।

## (२) सोमयाग -

सोमयाग सात गिनाये गये हैं - अग्निष्टोम, अत्यग्निष्टोम, उक्थ्य, सोडशी, बाजपेय, अतिरात्र और आप्तोर्याम।

सोमयागों की प्रकृति अग्निष्टोम है। इन यज्ञों में सोमरस का अभिसष कर उसकी आहुति दी जाती है। अग्निष्टोम एक दिन में सम्पन्न होता है। इसका ही विस्तृत रुप अत्यग्निष्टोम (ज्योतिष्टोम) है। यह प्रायः पाँच दिन चलता है। सोम एक विशेष वनस्पति थी। परन्तु इसका यथार्थ रूप अप्राप्य है। इसके प्रतीक के रूप में कुछ विकल्प प्रचलित हैं।

अग्निष्टोम याग में १२ स्तोत्र (सस्वर स्तुतिगान) और १२ शस्त्र (स्तुति का वाचन मात्र) होते हैं। उक्थ्य याग में इनके अतिरिक्त तीन और स्तोत्र तथा शस्त्र होते हैं अर्थात् १५ स्तोत्र तथा १५ शस्त्र होते हैं। सोडशी में एक और अधिक अर्थात् १६ स्तोत्र तथा १६ शस्त्र होते हैं।

अतिरात्र याग एक दिन और एक रात में सम्पन्न होता है। इसमें २९ स्तोत्र और २९ शस्त्र होते हैं। आप्तोर्याम इसी का विस्तृत रूप है। इसमें ३३ स्तोत्र और ३३ शस्त्र होते हैं।

## (३) वाजपेय यज्ञ -

वाजपेय का अभिप्राय है - शक्ति को पीना। इस यज्ञ के सम्पादन से भोजन और शक्ति प्राप्त होते हैं। इस यज्ञ को सम्पन्न पुरुषों तथा राजा आदि के द्वारा ही सम्पन्न किया जा सकता है। इस यज्ञ के पश्चात् राजा, शक्तिशाली क्षत्रिय के समान व्यवहार करता है। इस यज्ञ में १७ की संख्या की प्रधानता है। दक्षिणा के रूप में इस यज्ञ में १७०० गायें, १७ रथ, १७ अश्व, १७ बैल, १७ गाड़ियां और १७ हाथी दान में दिये जाते हैं। राजा को चाहिये कि वाजपेय यज्ञ के उपरान्त राजसूय यज्ञ करे।

ये सब यज्ञ एकाह (एक दिन की अवधि के) हैं।

लम्बी अवधि के याग दो प्रकार के हैं - द्वादशाह और सत्र।

द्वादशाह की अवधि १२ दिन होती है। इनको ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य तीनों वर्णों के जन सम्पन्न कर सकते हैं। सत्र यज्ञों की अवधि लम्बी होती है। ये एक वर्ष या इससे भी अधिक दीर्घ अवधि के हो सकते हैं। इनको केवल ब्राह्मण सम्पन्न कर सकते हैं। यजमान एवं ऋत्विक् का इनमें कोई भेद नहीं होता। सभी यजमान होते हैं और सभी ऋत्विक्, अतः दक्षिणा देने का भी प्रश्न उपस्थित नहीं होता।

एकाह सोमयाग भी अनेक प्रकार के होते हैं। इनमें विश्वजित्, बृहस्पतिसव, गोसव, श्येन, उद्भिज, व्रात्यस्त, सर्वस्वार, शुनःकर्णोग्निष्टोम आदि का वर्णन मिलता है।

राजसूय यज्ञ भी सोमयाग तो है, परन्तु पूर्ण सोमयाग नहीं है। इनमें अनेक इष्टियों का सम्पादन होता है। इस यज्ञ को केवल क्षत्रिय सम्पादित कर सकते हैं। यह एक वर्ष या उससे भी अधिक लम्बी अवधि तक चलता है। फाल्गुन मास के शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा को यजमान इस यज्ञ के लिये दिक्षा लेता है। इसके मुख्य कर्म हैं -

फाल्गुन मास की पूर्णिमा तक आहुतियाँ, तदन्तर एक वर्ष तक तीन चातुर्मास्य, इसके बाद पाँच दिन तक अभिसेचनीय कर्म (यह राजसूय यज्ञ का केन्द्रीय कर्म है), दशपेय कृत्य और अवमृथ स्नान, इसके बाद केशवपनीय कर्म, तदन्तर व्युष्टि और द्विरात्र कर्म करके एक मास के बाद क्षत्र-धृति नामक कृत्य करते हैं। इसका सम्बन्ध शक्ति की सुस्थिति से है। राजसूय याग की समाप्ति के एक मास बाद सौत्रामणी नामक इष्टि का भी विधान है।

**सौत्रामणी -**

सौत्रामणी की गणना हविर्यज्ञों में है। यह वस्तुतः हविर्यज्ञ और पशुबन्ध (पशुयाग) का सम्मिश्रण है। इसमें सुरा की आहुति देने का विधान है। अनेक विद्वानों का विचार है कि इसमें सुरा के स्थान पर दूध की आहुति देनी चाहिये।

सौत्रामणी याग के दो रूप हैं - कौकिली और चरक-सौत्रामणी (साधारण सौत्रामणी) कौकिली में साम मन्त्रों का वाचन होता है, साधारण में नहीं होता। सौत्रामणी में तीन देवों के लिये पशुबलि का विधान है। अश्विनी के लिये अज, सरस्वती के लिये मेष और इन्द्र के लिये उक्ता (बैल)। यहाँ पशुओं से क्या अभिप्राय है, इसका विवेचन आगे करेंगे -

**पशुबन्ध (विकटपशुबन्ध)**

वैदिक वाङ्मय में पशुयाग मुख्य रूप से पाँच प्रसिद्ध हैं - पुरुषमेध, अश्वमेध, गोमेध, अविमेध और अजमेध।

इन पशुबन्ध यज्ञों में प्रायः यह समझा जाता रहा था कि पुरुषमेध आदि यज्ञों में क्रमशः पशु आदि का वध करके उसकी बलि या आहुति देवता के लिये अर्पित की जाती है। वस्तुतः यह कृत्य या तो भ्रान्तिमात्र रहा था या जानबूझकर इस प्रकार की बलि का प्रचलन किया गया था। इस बलि के कारण पाश्चात्य विद्वानों ने वैदिक धर्म को बदनाम भी बहुत किया।

पशुवध रूप भ्रान्ति उत्पन्न होने का मूल कारण क्रिया पद में धात्वर्थ को अशुद्ध ग्रहण करने के कारण हुआ। 'वायव्यं श्वेतमालभेत पशुकामः' वाक्य में आलभेत का अर्थ किया जाता रहा - आलम्भनं कुर्यात् वध करें, यह स्पष्ट विदित होना चाहिये कि संस्कृत धातुपाठ में दो धातुयें हैं - लभ् और लम्भ्। लभ् धातु का अर्थ है - प्राप्त करना और स्पर्श करना। लम्भ् धातु का अर्थ है - वध करना। पशुयागों में आलभेत पद का अर्थ है - प्राप्त करना कि वध करना। क्योंकि इसमें लभ् धातु का प्रयोग है। 'आलभेत' पद का अर्थ उत्सर्जन भी होता है।[10]

पशुयागों में पशु का आलभन किया जाता है न कि आलम्भन।

वस्तुतः पशु आदि पदों के अर्थ लौकिक नहीं है। अग्नि, वायु, सूर्य आदि पदों के लिये वैदिक साहित्य में पशु पद का व्यवहार हुआ है। इनके आलभन और यजन का निर्देश है। वैदिक साहित्य में अग्नि, वायु, सूर्य आदि को पशु मानकर उनके आलभन और यजन का उपदेश है।[11]

### (i) पुरुषमेध -

पुरुषमेध का आयोजन सब प्राणियों को अतिक्रान्त करके सबसे ऊपर स्थित होने की कामना से किया जाता है।[12] कात्यायन श्रौतसूत्र के अनुसार इसमें सन्यास आश्रम का विधान है। आत्मा में अग्नियों का समारोपण करके सूर्य का उपस्थापन करे और वन में जाकर सन्यास ले लें। शतपथ ब्राह्मण में पुरुषमेध का रूप इस प्रकार वर्णित है -

''इमे वै लोका पूः। अयमेव पुरुषो योऽयंपवते। सोऽस्यां पुरि शेते, तस्मात् पुरुषः। यदेषु लोकेषु अन्नं तदस्यान्नं मेधः। अथो यदस्मिन् मध्यान् पुरुषानालभते तस्मादेव पुरुषमेधः।''

ये लोक ही पूः = शरीर हैं। यह पुरुष है, जो यह पवित्र करता है। यह इस पुरी में शयन करता है। वहीं पुरुष है। इन लोकों में जो अन्न (भक्षण करने योग्य पदार्थ) है, वह इसका अन्न ही मेध (आदर के योग्य सार पदार्थ) है, जो इसका यह अन्न मेध है तो वही पुरुष मेध है क्योंकि इसमें मेध्य (आदर योग्य साररूप) पुरुषों का आलभन (प्राप्ति या स्पर्श) किया जाता है, अतः वहीं पुरुषमेध है।

इस पुरुषमेध यज्ञ के द्वारा यजमान अपने को अन्य पुरुषों से ऊंचा उठाता है, वह अरण्यवास करता है और सन्यास लेता है। 'शतपथ ब्राह्मण' में याज्ञवल्क्य ने पुरुषमेध के प्रकरण में पहले तो पुरुषमेध के आधिदैविक और आध्यात्मिक रूप को स्पष्ट किया है, तत्पश्चात् यज्ञीय प्रक्रियाओं की व्याख्या की है।

### (ii) अश्वमेध -

याज्ञिक कर्मकाण्डों में यह विधान प्रसिद्ध है कि यज्ञीय अश्व का वध करके उसके अंगों से आहुति दी जाती है। चक्रवर्ती सम्राट का पद पाने के लिये अश्वमेध यज्ञ किया जाता था। फाल्गुन शुक्ल अष्टमी-नवमी अथवा ज्येष्ठ शुक्ल अष्टमी-नवमी अथवा आषाढ़ शुक्ल अष्टमी-नवमी को अश्व को मन्त्रपूत जलों से पवित्र करके रक्षक सेनाओं के साथ छोड़ दिया जाता था। एक वर्ष तक यह स्वच्छन्द भ्रमण करता था। यदि कोई अन्य राजा इसको नहीं पकड़ता था, तो इसका अभिप्राय था कि उन सबने पराजय स्वीकार कर ली है। पकड़ लेने पर युद्ध होता था। निर्बल राजा हार मानकर पराजय स्वीकार कर लेते थे। सबल राजा (शत्रु) द्वारा अश्व के पकड़ लेने पर यज्ञ नष्ट हो जाता था।[13] महाभारत के अश्वमेध प्रकरण में इस यज्ञ का विस्तृत विवरण है। वाल्मीकि, कालिदास आदि कवियों ने भी इसके विस्तृत विवरण दिये हैं।

अश्वमेध यज्ञ के दो अभिप्राय हैं - लौकिक और आधिदैविक। लौकिक अर्थ में राजा सार्वभौम है तथा अश्व इसके तेज और पराक्रम का प्रतीक है। आधिदैविक अर्थ में अश्वमेध के द्वारा सूर्य की गतियों का वर्णन ऋषियों ने किया था। 'ऋग्वेद' के जिन मन्त्रों का विनियोग (ऋग्वेद १.१६२-१६३) अश्वमेध यज्ञ में किया जाता है। वे अश्व का अर्थ सूर्य बताते हैं।

याज्ञिक कर्मकाण्डों में कही गई अश्व की १२ या १३ अरत्नि परिमाण की रशना १२ या १३ मास है। (अधिमास होने पर वर्ष में १३ मास होते हैं।) अश्वमेध यज्ञ में राजा की चार पत्नियाँ कही गई हैं। वे पत्नियाँ हैं - पूर्व, पश्चिम, उत्तर और दक्षिण ये चार दिशायें। अश्व का एक वर्ष का परिभ्रमण उसकी गति का सूचक है। अश्व की रक्षा के लिये ४०० कवचधारी रक्षक होते हैं। इसका अर्थ है -

सृष्टि प्रक्रिया में सूर्य की गति में मेघों के बाधक होने पर ४०० चित्रमूर्ति नामक रश्मियाँ मेघों को बरसाकर सूर्य का मार्ग खोलती हैं।

यज्ञ की प्रक्रिया में अश्व के सब अवयवों को बाँधने का अभिप्राय है - सूर्यमण्डल रश्मियों से बँधा है, आच्छादित है। विजयी राजा द्वारा विजित राजाओं से भेंट ग्रहण करने का अभिप्राय है - सूर्य सभी प्रदेशों से अपने तेज द्वारा रस ग्रहण करता है। इस प्रकार अश्वमेध यज्ञ का आधिदैविक अर्थ सृष्टि यज्ञ है तथा लौकिक अर्थ राष्ट्रिय है। इसमें अश्व का वध करके उसके अंगों को काटकर अग्नि में आहुत करना अभिप्राय नहीं है।

### (iii) गोमेध -

प्राचीन कर्मकाण्डों में पुरुषमेध और अश्वमेध के समान गोमेध यज्ञ का स्वतन्त्र रूप से साक्षात् शब्दों द्वारा वर्णन नहीं है। गवामयन का उल्लेख है जो एक वर्ष तक पूरा होने वाला सत्र है। यहाँ गो पद से अभिप्राय आदित्य से है।[14]

अश्वमेध यज्ञ के रूप में गौ के आलभन का उल्लेख किया गया है। इन स्थलों पर गौ के लिये अनुबन्ध्या और वशा पद प्रयुक्त हुये हैं। यहाँ अनुबन्ध्या और वशा पदों के अर्थ हैं - गौ, वाणी। अथवा अपुष्पा वाक् वाणी का व्यवहार उत्सर्जन के योग्य है। गौ = पृथिवी। वशा = ऊसर भूमि को खाद आदि देकर उसके ऊसरत्व का निवारण करना चाहिये। गौ = सूर्य। वर्षा ऋतु में मेघों से आच्छादित होने पर वह वशा गौ है। गोमेध यज्ञ में गौओं के वध का विधान वैदिक नहीं है। चरक ने लिखा है कि प्राचीन समय में यज्ञों में पशुओं का आलभन होता था, आलम्भन नहीं।[15]

### (iv) अविमेध -

अविमेध भी स्वतन्त्र रूप से निर्दिष्ट नहीं है। कर्मकाण्ड ग्रन्थों में वशा अवि के आलभन का वर्णन है। यहाँ अवि का अर्थ सूर्य है। राहु द्वारा सूर्य को आवृत करने पर उसकी दशा वशा अवि है। उसका निराकरण ही वशा अवि का आलभन है।

### (v) अजमेध -

अजमेध का भी स्वतन्त्र वर्णन नहीं मिलता। पशुयागों में यह अङ्गरूप से कहा गया है।

अज पद के दो अर्थ हैं - 'अजति सातत्येन गच्छति इति अजः।' निरन्तर गतिशील पदार्थ को अज कहते हैं। अथवा 'न जायते इति अजः।' नित्य पदार्थ को अज कहा जाता है। यथा - ईश्वर, जीव और प्रकृति। इनका आलभन (प्राप्ति या स्पर्श) ही अजमेध है। अज उन बीजों को भी कहा जाता है, जो उगने में असमर्थ हों और पुराने हो गये हों। यज्ञीय अज का अर्थ बकरा नहीं है, जिसका वध अजमेध यज्ञ में किया जावे।

## यज्ञों में पशुवध का विरोध -

प्राचीन वैदिक साहित्य के अनुसार द्रव्य यज्ञों, पशुयागों में हिंसा नहीं थी। अधिकांश यज्ञों की लस्यगामिता आधिदैविक है। वे सृष्टि-प्रक्रिया का सङ्केत देते हैं। इनमें प्राणियों की हिंसा नहीं है। हिंसा आसुरी प्रवृत्ति है।

वैदिक ऋषियों ने वैदिक चरित्र को सर्वश्रेष्ठ बनाया था परन्तु उत्तरवर्ती काल में समाज में काम-क्रोध, लोभ, का जब उदय हुआ तो मांसाहार एवं सुरापान की ओर प्रवृत्ति भी उत्पन्न हुई। सामान्यतः जनमानस में मांसाहार और सुरापान को अच्छा नहीं समझा जाता था। अतः कुछ लोगों ने उनको यज्ञीय प्रतिपादित कर मांसाहार और सुरापान को विधि सम्मत करने का प्रयास किया।

❑

सन्दर्भ :

१ प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येजु कर्म।
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति॥
- मुण्डकोपनिषद्, १.२.७

२ अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते।
यजुर्वेद ४०.१४

३ तं (यज्ञं) वेदेनाविन्दंस्तद् वेदस्य वेदत्वम्।
मैत्रायणी संहिता ६४.८५

तं (यज्ञं) वेदेनान्वविन्दंस्तद् वेदस्य वेदत्वम्।
काण्व संहिता ३२.६

४ यजयाचयतविच्छप्रच्छो नङ्। अष्टाध्यायी ३.३.९०

५ भगवद्गीता ४.२८-३३

६ द्रव्यं देवता त्यागः। कात्यायन श्रौतसूत्र १.२२

७ गोपथ ब्राह्मण १.५.२३

८ यत्र कृत्सवं क्रियाकलापमुच्यते सा प्रकृतिः।
यतो विकृतिरङ्गानिगृह्णाति सा प्रकृतिः।

९ गोपथ ब्राह्मण १.१.२३
गौतम श्रौतसूत्र ८.२१
लाट्यायन श्रौतसूत्र ५.४.३४

१० वसन्ताय कपिञ्जलानालभते। (यजुर्वेद २४.२०)
पद का अर्थ है = कपिञ्जलानुत्सृजन्ति पर्यग्निकृतान्
(कात्यायन श्रौतसूत्र २०.६.९)

११ अग्निः पशुरासीत् तेनायजन्तः वायुः पशुरासीत् तेनायजन्त । सूर्यः पशुरासीत् तेनायजन्त ।
यजुर्वेद २३.१७ ; तैत्तिरीय संहिता ५.७.२६

१२ पुरुषमेधस्त्रयोविंशति दीसोऽतिष्ठा कामस्यं ।
शतपथ ब्राह्मण १३.६.१.१

१३ राष्ट्रं वा अश्वमेधः परा वा एज सिच्यते योऽवलोऽश्वमेधेन यजते । यदमित्रा अश्वं विन्देरन् हन्येतास्य यज्ञः । तैत्तिरीय ब्राह्मण ३.३.८

१४ गवामयनेन यन्तिः गावो वा आदित्याः । आदित्यानामेव तदयनेन यन्ति । गावौ वै सत्रमासत ।
ऐतरेय ब्राह्मण ४.१७

१५ आदिकाले खलु यज्ञेषु पशवः समालभनीयाः बभूवुः ।
नालम्भनाय प्रक्रियन्तेस्म । चरकसंहिता चिकित्सास्थान १९.४

- इयं च ते पृथिवी नेम ओजसे । (ऋ.वे. १.५७.५)
  यह पृथिवी ईश्वर की शक्ति का अंश मात्र है ।

- मा प्र गाम पथो वयम् । (ऋ.वे. १०.५७.१)
  हम सन्मार्ग से विचलित न हों ।

# मीमांसकानां शब्दार्थयोरौत्तपत्तिकसम्बन्धस्य विज्ञानदृष्ट्या विमर्शः



- प्रो. लक्ष्मीश्वर झा

निर्भ्रान्तरूपेण वेदानां नित्यत्वमस्माभिः स्वीकृतम्। सर्वेषां मन्त्रब्राह्मणात्मकवेदानां वागात्मकाः नित्याः वर्णा अपि नित्याः सन्ति। वैयाकरणाः मीमांसकाश्च शब्दनित्यत्त्वस्य समर्थकाः परन्तूभयोः शब्दविषयिणी बुद्धिस्तु भिन्ना। नैयायिकास्तु शब्दानित्यत्त्वं स्वीकुर्वन्ति परन्तु तेषां प्रवाहनित्यात्मिका संकेतग्रहशक्तिः वागात्मनः शब्दस्य नित्यत्त्वमेव प्रतिपादयति। मीमांसकानां नये शब्दनित्यत्वस्य कारणं शब्दार्थयोरौत्तपत्तिकः सम्बन्धः। अतएव भगवान् जैमिनिः स्वकीये मीमांसासूत्रे कथयति - औत्तपत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धस्तस्य ज्ञानमुपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धेः तत्प्रमाणं बादरायणस्यानपेक्षत्त्वात् (जै.सू.१.१.५) इतिसूत्रमारभ्य लिङ्गदर्शनाच्च (जै.सू. १.१.२३) इतिसूत्रपर्य्यन्तं शब्दस्य नित्यत्त्वं साधयति। अत्रविचारविषयः शब्दार्थस्य वाचकत्त्वे औत्पत्तिकसम्बन्धस्य तात्पयूर्यान्वेषणम्। यदि शब्दार्थ-योरौत्पत्तिकसम्बन्धस्तदाऽस्य कोऽभिप्रायः केन प्रकारेण शब्दार्थयोः परस्परं वाचकत्त्वं साध्यते?

प्रसङ्गेऽस्मिन् सर्वप्रथममौत्तपत्तिकसम्बन्धस्य कोऽर्थ इत्यस्य स्पष्टीकरणमावश्यकम्। तत्रोच्यते शब्दास्याचार्थस्य चोभयोरुत्पत्तिः आत्मनरभिन्नाङ्गात् वाक्तत्त्वदिति श्रुतिप्रमाणम्।[1] वागित्येतदेषामुक्थम् (बृ.उ. १४.४.५) इतिश्रुतिवचनबलात् शब्दस्य चार्थस्य च प्रभवस्थानं वाक्तत्त्वमिति सिद्धम्। तस्मादेकस्मादेव वाक्तत्त्वादेकस्मिन्काले उत्पत्तिभूतत्वाच्चोभयोः मध्ये औत्तपत्तिकसम्बन्धः। नित्याद्वाक्तत्त्वान्निस्सरतिः शब्दः अपि नित्यः अर्थश्चापि नित्यः इतिजैमिनीमतम्। किं बहुना न केवलं वाक्तत्त्वं नित्यं, अपितु शब्दार्थयोश्च नित्यत्त्वं अपिच तयोरौत्तपत्तिकसम्बन्धस्यापि नित्यत्त्वं प्रसाधितं जैमिनिना।

भवतु नाम शब्दस्य नित्यत्त्वं वाक्तत्त्वस्य च नित्यत्त्वं तयोः सम्बन्धस्यापि च नित्यत्त्वं परन्तु शब्देष्वर्थवाचकत्त्वं कथमायातीत्यत्र प्रश्नविषयः। समानस्थानप्रभवत्त्वमेवार्थवाचकत्त्वे कारणमिति न युक्तियुक्तम्। अथ च केवलमौत्तपत्तिकसम्बन्धबलादेव शब्देष्वार्थवाचकत्तवं साधयितुमसमर्था एव वयम्।

यदि शब्दः स्वार्थवाचकत्त्वे निमित्तकारणं स्यात्तदात्त्वस्य वाचकत्त्वं साधयितुं समर्था वयम्। यदि शब्देष्वर्थवाचकशक्तिः स्वीक्रियते चेत्तदा यथाकथाञ्चिदर्थवाचकत्त्वं भवितुमर्हति परन्त्वत्र तु शब्दार्थयोरेकस्माद्स्थानादुत्पत्तिकारणाद् सोदरभावसम्बन्धः । अतः शब्दस्यैव एवार्थवाचकत्तवं नैव युज्यते। समानोत्तपत्तिसम्बन्धकारणात् शब्दार्थयोः परस्परं वाच्यवाचक-भावसम्बन्धं स्थापयितुन्नशक्यते न चात्रोभयोः लिङ्गलिङ्गिभावसम्बन्धः येनार्थवाचकत्त्वं स्यात् । लिङ्गलिङ्गिभावसम्बन्धे तु एकः अपरस्याधीने तिष्ठति। परन्त्वत्रौत्पत्तिकसम्बन्धे सोदरभाव-सम्बन्धकारणात् उभावपि स्वतन्त्रो एवं सति शब्दार्थयोः परस्परं वाच्यवाचकसम्बन्ध-शक्त्यभवात् शब्दलक्षणचोदनायाः धर्मे प्रामाण्यं कथमिति विचार्यताम् ।

अत्रोच्यते शब्दार्थस्यार्थवाचकत्त्वनित्तिताया अभावत्तयोः शब्दार्थयोः परस्परमर्थ-वाचकत्त्वं सम्बन्धः नास्तीति कथमपि न समीचीनम्। शब्दार्थयोः कश्चिद् सम्बन्धविशेष अस्त्येव येन शब्दस्योच्चारणानन्तरं कस्यचिदर्थविशेषस्य बोधो भवति । यथा-गॉन्धि-नेहरु-सुभाष-राजेन्द्रप्रसाद-शास्त्रिमहोदयप्रभृतयः शब्दाः यदोच्चार्यन्ते तदा तस्य-तस्य व्यक्तिविशेषस्य महापुरुषस्य तस्य च चरित्रविशेषस्य बोधो भवति । अयञ्च बोधः शब्दश्रवण-स्याव्यवहितोत्तरकाले एव भवति। तस्मात् शब्देषु विशिष्टा काचिदर्थवाचिका शक्तिरस्तीति अवगम्यते, यया तस्य-तस्य शब्दविशेषस्य स सः अर्थोऽवबुध्यते । आप्तमहर्षयः तां शक्तिं "औत्तपत्तिकसम्बन्धशक्तिं" कथयन्ति । यः खलु सम्बन्धः सहोत्पन्नस्य शरीरावय-वस्यैकद्रव्योत्पन्नस्य इव वा, स एव सम्बन्धः शब्दार्थयोरौत्त्पत्तिकसम्बन्धः । उभयोरुपादान-कारणमेकमेव ब्रह्म। तच्च वागुब्रह्म। तस्मादेकस्माद् वागब्रह्मणः एकस्मिन्काले एकस्मिन् च क्षेत्रे शब्दधाराया अथचार्थधारायाश्चोद्गमो भवति । न शब्दः न चार्थ स्वतन्त्रतया स्वस्मात् प्रभवस्थानादुत्पद्यते । न च बलाद् कालान्तरेषु विद्वांसः भाषाप्रयोगप्रयोजनदृष्ट्या कस्य-चिद्शब्दविशेषस्य सम्बन्धः केनचिदर्थविशेषेण सह समायोजितवन्तः । तदनुसारमेव वय-मद्यापिशब्दस्यप्रयोगं तस्मिन् विशिष्टे एवार्थे कुर्मः । यद्येवं स्वीक्रियते चेत्तर्हि शब्दार्थ-यौरौत्पत्तिकसम्बन्धं स्थापयितुमसमर्थाः भवेम। वस्तुतः तथ्यस्तु एतस्माद्भिन्नः ।

स्वायम्भुववागुब्रह्म एवास्य जगतः सृष्टिकाले स्वात्मानं विस्तारयत् परमेष्ठीमण्डल-मुद्भावयति। तत्राम्भृणीवाग् स्वात्मानं शब्दब्रह्मणि चार्थब्रह्मणि च परिणयति। एवमाम्भृणी-वाकृतत्तवस्य स्वरूपपरिज्ञानाय स्वयम्भूमण्डलस्य वाकृतत्त्वस्य परिज्ञान-मावश्यकम्। तस्य स्वयम्भूमण्डलस्थवाकृतत्त्वस्य नाम 'गौरीवाक्'[२] इति। तस्याः गोरीवाचः आम्भृणीवागुत्पद्यते । आम्भृणीवाकृतत्वात् धाराद्वयं शब्दधारा अथचार्थधारा इति निस्सरति । तयोरुभयोः धारयोः सामतत्त्वप्राधान्या एका धारा चापरा अप्तत्त्वप्राधान्या तस्मादाम्भृवीवाक्-तत्त्वाज्जायेते । तत्रस्थितस्याप्तत्त्वस्य आपः-वायुः-सोमश्चेति भेदेने विभागत्रयम्। तस्यामाम्भृणीवाचि एकत्रः

आप्या आम्भृणीवाक् तिष्ठति, अपरत्रश्च सौम्या सरस्वती वाक् तिष्ठति। मध्ये च वायुः आभ्यां सरस्वत्याम्भृणीवाग्भ्यां संयुक्तः एकामन्यां शब्दाख्यां वाचमातनोति। तस्य वायोः प्रेरणया आम्भृणीवागर्थतत्त्वस्य जननी अथच तस्यैव वायोः प्रेरणया सरस्वतीवाक् शब्दतत्त्वस्यापि जननी। तत आम्भृणीवाक्तत्त्वादुत्पन्नस्यार्थब्रह्मणः अव्यय-अक्षर-क्षरश्चेति विभागत्रयं जायते। एवमेव सरस्वतीवाक्तत्त्वादुत्पन्नस्य शब्दब्रह्मणः अपि-स्फोट-स्वर-वर्णश्चेति विभागत्रयं जायते। एवं विधस्य शब्दब्रह्मणः अपि चार्थब्रह्मणश्च षोडश-षोडश कलाः जायन्ते। उभयोः शब्दार्थब्रह्मणोः परात्परस्यांशः समानरूपेण तिष्ठति। अयञ्च परात्परः आत्मतत्त्वेन सर्वेषामवलम्बनं विशेषतश्चोभयोः शब्दार्थब्रह्मणोः। तदनन्तरं अव्ययस्य आनन्द-विज्ञान-मनः-प्राण-वागिति पञ्चकलाः। अक्षरस्य ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-अग्नि-सोमश्चेति पञ्चकलाः। अथच क्षरस्य-प्राण-अप्-वाक्-अन्न-अन्नादश्चेति पञ्चकलाः प्रस्फुरन्ति। तासां सर्वासां कलानां समाहारसंख्या पञ्चदशः भवन्ति। एकश्च परात्पर इत्थं अर्थब्रह्म षोडशकलात्मकम्।[३] इदमेव अर्थब्रह्म एवा ऽऽवान्तरसर्वेषां सर्गानामधिष्ठानम्। एवमेवशब्दब्रह्मणः अपि षोडशकलाः भवन्ति। तत्र स्फोटस्य शास्त्र-ग्रन्थ-वाक्य-पद-वर्णश्चेति पञ्चकलाः। स्वरस्य- अ- इ- उ- ऋ- लृइतिच पञ्चकलाः। वर्णस्य- कवर्ग- चवर्ग- टवर्ग- तवर्गपवर्गश्चेति पञ्चकलाः। आसां सर्वासां कलानां समाहारसंख्या पञ्चदशकलाः भवन्ति। एकश्च परात्परः इत्थं षोडशकलात्मकं ब्रह्म एव सर्वेषां शब्दप्रपञ्चानाञ्चार्थप्रपञ्चानाम-मधिष्ठानम्। उभयोः शब्दार्थब्रह्मणोः प्रकृतिसाम्यत्त्वाद् शब्दब्रह्मपरिज्ञानादर्थब्रह्मणः परिज्ञानम् अथचार्थब्रह्मपरिज्ञानाद् शब्दब्रह्मणः परिज्ञानं भवति। अमुमेव भावं स्पष्टयन्नुपनिषद्श्रुतिः उपदिशति -

**द्वैवाव ब्रह्मणो रूपे शब्दब्रह्म परञ्चयत्।**
**शाब्दे ब्रह्मणिनिष्णातः परं ब्रह्माधि गच्छति।।** (मैत्रायणी उपनिषद् ६.२.२)

शब्दार्थयोरुभयोरुत्पत्ति तस्मादेववाक्तत्त्वाद् भवतीति पूर्वविमर्शस्यनिष्कर्षः। उभावपि शब्दार्थौ अविनाभावसम्बन्धेन सर्वदा परस्परं संयुक्तौ शब्दप्रपञ्चस्य चार्थप्रपञ्चस्यसृष्टिं कुरुतः। वाग्ब्रह्म एवोभयोरुपादानकारणं तदेव च निमित्तकारणं तदेव चाधिष्ठानम्। अतएव समानोपादानकारणत् समाननिमित्तकारणात् समनाधिष्ठानाच्च शब्दार्थयोः सम्बन्धः औत्पत्तिकः। एकस्माद् स्थानादुत्पद्यते इति औत्पत्तिकः तस्य सम्बन्धः, अतएवौत्तपत्तिकसम्बन्धः शास्त्रेषु उच्यते। शब्दार्थयोः नित्यत्त्वात् स चौत्पत्तिकसम्बन्धोऽपि नित्य एव। शब्दार्थयोः वाक्तत्त्वस्य मूलकतया सर्वेभ्यः शब्देभ्यः सर्वेऽर्थाः ग्रहीतुं शक्यते, एवञ्च सर्वेभ्यः अर्थेभ्यः सर्वे शब्दाः ग्रहीतुं शक्यते। घटपटपाषाणादयः यावन्तोऽर्थाः जगति दृश्यन्ते ते सर्वे परस्परं संयोगविभागाभ्यां शब्दानुत्पादयितुं समर्थाः इति प्रत्यक्षसिद्धत्त्वान्नास्ति प्रयोजनं प्रमाणस्य। तथापि यथा - आकाशे अनाहतनादात्मकः शब्दः श्रूयते, वायौ तस्य सञ्चलनक्रमे सनसनादिरूपः ध्वनि-

विशेषात्मकः शब्दः श्रूयते, अग्नौ धक्-धक्रूपः शब्दः श्रूयते। जलेषु कलकलनिनादरूपः शब्दः श्रूयते, पृथिव्याञ्च पदार्थानां परस्परं संयोगविभागजनितः शब्दः श्रूयते। एवमस्य विश्वस्य स्वस्वरूपसंघटकपञ्चमहाभूतेषु न क्वचिदपि शब्दरहितं स्थानमस्ति। रहस्यमिदं ज्ञात्वा इदं निश्चीयते यद् निगमागमेषु प्रयुक्तशब्देषु औत्तपत्तिकसम्बन्धरहस्यपरिज्ञानाय आर्षदृष्टेरेव प्रयोजनमस्ति। तयैव दृष्ट्या वैदिकेषु शब्देषु वाक्येषु ऋषिसम्मितार्थान् द्रष्टुं शक्नुमः। औत्तपत्तिकसम्बन्धस्य सम्प्रत्ययः शब्देभ्यः अर्थोत्पत्तिं अर्थेभ्यश्च शब्दोत्पत्ति दृष्ट्वा सर्वथा सुदृढ़ो भवति। तत्र कारणं एकमात्रवागोपादानं परस्परं शब्दार्थयोः शब्दबोधे पदार्थस्य लौकिकर्मजन्यः कार्यकारणभावश्च। एवं सर्वे सर्वार्थवाचका इति निश्चीयते।

पुनरत्रानया दृष्ट्या विचार्यताम्। निखिलं विश्वप्रपञ्चं नामरूप-कर्मभेदेन त्रिधा विभक्तुं शक्यते। प्राणमयो मनोमयो वाङ्मयः सृष्टिसाक्षीः सर्मात्मा[४] एव नामरूपकर्म्ममयस्य विश्वस्यात्मा। उक्तञ्च ''यस्य यदुकथं सत्, ब्रह्मसत्, साम सत्, तस्यात्मा स (महर्षि-कुलवैभवम् ३.१) इतिवचनात् यो यस्य वस्तुन उपादानं प्रभवस्थानञ्च स तस्योक्थम्। तदुक्थमेव वस्तुनः प्रतिष्ठास्थानं ब्रह्म। वस्तुमात्रस्य समानरूपेणोत्पन्नस्थानं विलयस्थानं च साम। तत् साम एव वस्तुन आत्मा। इत्थं दृश्यताम्-सर्वेषां रूपाणां प्रभवस्थानं मनः। तस्मादेव सर्वाणि रूपाणि मनसि प्रतिष्ठन्ते। सर्वेषां रूपाणां कृते मनः समानरूपेणाधिष्ठानम्। अतएव रूपस्योक्थ-ब्रह्म-सामत्त्वेन मन एवात्मा। सर्वेषां कर्म्मणां प्रभवस्थानं प्राणाः। सर्वाणि कर्म्माणि प्राणेषु प्रतिष्ठन्ते। प्राणाः समानरूपेण सर्वेषां कर्म्मणां कृते अधिष्ठानम्। अतएव कर्म्मणामुक्य-ब्रह्म-सामत्त्वेन प्राणा एवात्मा। सर्वेषां नाम्नां प्रभवस्थानं वाक्। सर्वाणि नामानि वाचि प्रतिष्ठन्ते। नाम रूपेण सर्वेषां नाम्ना कृते वागधिष्ठानम्। अतएव नाम्नामुक्थब्रह्म-सामत्त्वेन मन वागेवात्मा। एवमेक एवात्मा मनः-प्राण-वाक्रूपेषु त्रिधा विभक्तः सन् अविभक्त इव तिष्ठति। मनः प्राणवचसां समष्टिरेवात्मा। अतएव वाजसनेयश्रुतिरूपदिशति स वाऽयमात्मा ब्रह्म। विज्ञानमयो मनोमयो वाङ्मयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयऽआकाशमयो वायुमयोत्तेजोमयऽआपोमयः पृथिवीमयः क्रोधमयोऽक्रोधमयो हर्षमयोऽहर्षमयो धर्ममयोऽधर्म्ममयः सर्वमयस्तद्यथा इदं मयः अदोमयः यथाकारी यथाचारी तथा भवति - शतपथ ब्राह्मणे - १४.४.२.६

अस्य विमर्शस्यायमभिप्रायः यद् वागेव समस्तस्यार्थप्रपञ्चस्य शब्दप्रपञ्चस्य चात्मा। यत्रैकस्माद्वागात्मनो घटपटादिसम्पूर्णोऽर्थप्रपञ्चः समुत्पद्यते, तत्रैव घटपटादिशब्दा अपि जायन्ते। यावन्तो वै-शब्दाः यावन्तश्चार्थाः सन्ति तेषु वागात्माधिष्ठानतया सम्बन्धो[५] नित्य एवैकस्थानप्रभवस्थानात्। अतएव सर्वे शब्दाः सर्वार्थवाचकाः अथच सर्वेप्यर्थाः सर्वशब्देभ्यो बोधगम्यालोकव्यवहारे घट शब्देन यद् पात्रविशेषं बोधयामः स घटशब्दः पटतन्तुपृथिवीजलतेज-वायुप्रभृतीनां समस्तपदार्थानांमपि वाचको भवितुमर्हति, एकस्माद्वागात्मनः शब्दार्थयोः

सम्भूतत्त्वात् । सर्गादौ महर्षयः सत्यपि शब्दार्थयोरौत्पतिकसन्बन्धे पदार्थस्य कर्मजन्यस्वरूपवशात् यस्मिन्नर्थे यस्य शब्दस्य प्रयोगकुर्वनऽद्यापि तस्मिन्नर्थे एव तस्य शब्दस्यप्रयोगः शास्त्रव्यवहारयोः दृश्यते। व्यवहारेषु शास्त्रेषु च सर्वत्र "नामान्याख्यातजातानि"[६] इति सिद्धान्तः प्रतिफलति। महर्षयः पदार्थस्य कर्मविशेषमवलोक्य तस्मिन्नर्थे एव तस्य शब्दस्य प्रयोगं च कृत्वा शिष्यान् पाठितवन्तः अद्यापि वयं आप्तवाक्यानुसारं "अयं मनुष्यः अयञ्च पशुः अयञ्च पक्षी, इयञ्च स्त्री इत्यादिशब्दान् तेषु तेषु अर्थेषु व्यवहरामः पुरिशेते इति पुरुषः, पश्यतीति पशुः इति शब्दानां निर्वचनजन्यार्थन् ब्राह्मण-निरुक्तग्रन्थेषु पश्यामः। तत्र 'नामान्याख्यातजातानि' इति शाकटायनः नैरुक्तसमयश्च"[७] इति यास्कवचनादर्शागमस्य प्रसिद्धः सिद्धान्तः लोके शास्त्रे च सञ्जातः। तस्माद्वागात्मन एव मनुष्यपशुपक्षिकृमीकीटलता-गुल्मवनस्पतत्योषधीनां सर्वेषां पदार्थानामुत्पत्तिः। तस्माद्वागब्रह्मणः परिज्ञानाद् सर्वेषां शब्दानां तेषामर्थानाञ्च परिज्ञानम्। तथापि शब्दार्थविशेषेरूढत्वा पदार्थस्य स्वप्रकृतिजन्यकर्मविशेषस्य विशिष्टं महत्त्वम् । सा पदार्थानां प्रकृतिरेव शब्दान् अर्थविशेषे निबध्नाति। अतएवोक्तम्-ब्रह्मविद्यया हवै सर्वं भविष्यन्तो मन्यन्ते (बृह. उप. १.४.९) षोडशकलं वैब्रह्म (जैमि. उप. ३.७.८) सा या सावाग् ब्रह्मैव तत् (जैमि.उप. २.५.१.२) ईशावास्यमिदं सर्वम् (वाजसनेयि सं. ४०.१) इत्यादीनिवाक्यानि सर्वेषु जीवेषु पदार्थेषु च जीवनतत्त्वं ब्रह्म एव इति निश्चीयते । यदि सर्वेषु पदार्थेषु तदेवमूलतत्त्वं तर्हि सर्वस्मिन्वस्तुनिसर्वाणितत्त्वानि तिष्ठन्तीत्यपि कथयितुं शक्यते ।

**पश्य मे पार्थ रूपाणि शतशोऽथ सहस्रशः ।**
**नानाविधानि दिव्यानि नानावर्णाकृतीनि च ।।** (गी.११.५)

**मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनञ्जय ।**
**मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रेमणिगणा इव ।।** (गीता - ७.७)

इति गीतायामपि भगवान् श्रीकृष्णः सर्वेषु पदार्थेषु भगवतः स्वां सत्तां स्मरति। एवञ्च मनुष्यं पशुरूपेषु परिणमयितुं शक्यते, तेषां तेषां पशु-प्राणानां सत्ता पुरुषेषु-विद्यमानत्वात् ताञ्च प्राणान् सम्बर्द्धय मनुष्यान् पशुरूपे परिणतुं शक्यते। इत्थं जीवाः यत्र स्वगतप्रधानप्राणैः स्वेषु रूपेषु जीवन्ति तत्र गौणप्राणानां साहायूयेन अन्येषां जीवानां जीवनमपि धारयन्ति। अयमभिप्रायः ब्रह्मसत्तैव जगत्सत्ता इति सिद्धान्तानुसारं सर्वस्मिन् सर्वेषां जीवानां बीजं तिष्ठत्येव ब्रह्मणः जीवेषु सद्भावात् । अतएवोक्तम्- "सर्वे सर्वाथवाचकाः दाक्षीपुत्रस्य पाणिनेः ।" एवं सहजसिद्धनित्यौत्त्पत्तिकसम्बन्धबलादेव शब्दार्थयोः परस्परं स्वस्वरूपवाचकत्वं सिद्धयति । अतएवोक्तम्- औत्तपत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेनसम्बन्धः ।" (जै.सू.-१.१.५)

शब्दार्थयोरौत्पत्तिकसम्बन्धः अतीन्द्रियो न च लौकिकः। अस्माकं कृते तु अलौकिक शाब्दबोधजन्यज्ञानं महर्षीणामुपदेशेष्वेव प्रतिभाति। अवाधितप्रत्यभिज्ञाबलादुपदिष्टशब्दा-नामर्थान् आप्तवाक्यैः बोधयामः। यदि महषीणामुपदेशाः न स्युः तर्हि शब्दार्थयोः परस्परं अर्थबोधकं परिज्ञानं न भवितुमर्हति। सत्यप्यलौकिके औत्पत्तिकसम्बन्धे ऋषीणामुपदेश एव लोके शब्दानामर्थबोधिकां शक्तिं बोधयति। ऋषीणामुपदेशेन लोके जनाः अयमशवः अयंच पुरुषः इत्यस्य बोधं कुर्वन्ति। अतएव व्यवहारकाले तु शब्दार्थयोः सम्बन्धज्ञानस्य प्रतिपत्तिबलादर्थः प्रतिबुध्यते। अत्रौत्पत्तिकसम्बन्धस्तु लोकव्यहारकाले गौणो भवति। कालान्तरे शब्दार्थयोरर्थमीमांसायां कृतायां औत्तपत्तिकसम्बन्धस्य बोधः। अंतएवोक्तम् - ''एकसम्बन्धिज्ञानमपरसम्बन्धिनः स्मारकं भवति।'' इतिन्यायेन सम्बन्धपरिज्ञानलक्षणज्ञानमेव वाचकशब्देभ्यः ज्ञेयज्ञानस्य परिचायकं भवति यावद्पर्यन्तं शब्दार्थयोः सम्बन्धज्ञानं न भवति। तावत्पर्यन्तं गवादिशब्दाः घटादिपदार्थस्यापि स्मारकाः। गोशब्दस्यश्रवणानन्तरं गोपशोः परिज्ञानं सम्बन्धज्ञानादेवन्तः करणेषु भवति। अयमभिप्रायः यत्रौत्तपत्तिकसम्बन्धबलादेव सर्वे सर्वाथवाचका इत्यस्पपरिज्ञानं तत्रैव पदार्थगतकर्मबलादेव शब्दानां तत्तदर्थे रूढत्वात्तस्य तस्यार्थस्य बोधः। यथा गच्छातीति गौः, पुरिशेते इति पुरुषः, अश्नुते अध्वानमित्यश्वः इत्यादयः। इत्थं नित्यौत्पत्तिकसम्बन्धस्य अथचाख्यातजन्यसम्बन्धस्य च वाचकः शब्दः इति ऋषिणा-मुपदेशादेव ज्ञायते। शब्दार्थयोरतीन्द्रियौत्तपत्तिकसम्बन्धं आर्षदृष्ट्या पश्यन्तः महर्षयः तस्य ज्ञानमुपदेशेन अस्मभ्यं दत्तवन्तः इत्यस्मासु महर्षीणामनुग्रहः। नैयायिकानांसङ्केतग्रहशक्तिरेव नैरुक्तानां ''नामान्याख्यातजातानि'' इति सिद्धान्तः। अस्माच्छब्दादयमर्थो बोधव्य इति नैयायिकाः ईश्वरेच्छामामनन्ति नैरुक्तास्तु ''आर्षदृष्टेः फलमर्थबोधः इत्यस्यस्त्युभयोः भेद। सङ्केतस्य मूलरहस्यं 'तद्वादन्याय' अथचाख्यातजातस्य रहस्यं पदार्थमतकर्मसंस्कारः यस्योपदेशादर्थपरिज्ञानमिति। अतएवोक्तम् - तस्य ज्ञानमुपदेशः। (जै.सू.- १.१.५)

सर्वे सर्वार्थवाचकाः शब्दा इत्येकः पक्षः अथचायं शब्दः अस्येवार्थस्य वाचकः नान्यस्य इत्यपरः पक्षः एवमुभयोः सिद्धान्तजन्यार्थस्य बोधः घटपटादिशब्दश्रवणानन्तरमेवास्माकं बुद्धौ समायाति। घटपदार्थवाचकस्य घटशब्दस्यार्थं बोधयितुमेवोपदेशस्य प्रयोजनम्। यद्युभयोः शब्दार्थयोः परस्परं बोधकं ज्ञानं न स्यात्तदा शब्दोच्चारणानन्तरं पदार्थजन्याकाराकारित-मोतप्रोतज्ञानं न भवितुमर्हति गोपदार्थबोधजन्यसंस्कार एव तस्यानुपस्थितावपि गोशब्दोच्चारण-स्याव्यवहितोत्तरकाले गोपदार्थं बोधयति। बोधेऽस्मिन् औत्तपत्तिकसम्बन्धः लौकिकपदार्थस्य कर्मप्रकृतिश्चकारणम्। पदार्थस्यानुपलब्धावपि महर्षीणामुपदेशः पदार्थपरिज्ञानं कारयितुं सहायकः। इममेवाभिप्रायं सूचयितुं सूत्रकारः सूत्रयति -

व्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धेः (जै.सू. १.१.५)

यदि सूत्रस्य पाठः - तस्य ज्ञानमुपदेशः, अव्यतिरेकार्थेऽनुपलब्धे इत्येवं क्रियते चेत्तदा पूर्वोक्तमर्थं साधयितुं समर्थो भवितुमर्हति। तस्य ज्ञानमिति शब्दार्थयोरौत्तपत्तिकसम्बन्धिज्ञानम् तथा चाख्यातजन्यं ज्ञानं रुढार्थज्ञानम्। इयं गौः, अयञ्चाश्वः इति शब्दार्थयोः सम्बन्धज्ञानमृषीणा-मुपदेशादेव सम्भवति। उपदेशस्याव्यवहितोत्तरकाले घटपटाद्यनुपस्थितपदार्थानां ज्ञानमुपदेशं बिना न सम्भवमित्यमेव आशयः - उपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धेः इति सूत्रभागस्य। यथा लोके अद्यापि रामकृष्णशब्दयोः श्रवणानन्तरं भगवतः रामस्य भगवतः कृष्णस्य च तथाच तयोः दिव्य चरित्रस्य परमेश्वरार्थेबोधो तयोरनुपलब्धावपि भवति। अयमेवार्थः अनुपलब्धेः इतिपदस्य। भगवान् पतञ्जलिरपि रहस्यमिदं स्वीकुर्वन् कथयति - शब्दज्ञानानुपातीवस्तुशून्यो विकल्पः। (योगसूत्रम् - १.९)

अथवा ''तस्य ज्ञानमुपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धेः इत्येवं पायतेचेत्तदापि सूत्रस्यायमर्थस्य समन्वयं कर्तुं पारयामः। अयं शब्दः अस्मिन्नर्थे रुढः किम्वा अस्य शब्दस्या-यमर्थः इत्युभयस्थलेऽपि शब्दार्थयोरौत्तपत्तिकसम्बन्ध एव कारणम्। एवंविधज्ञानं शब्दोपदेश-काराकारितज्ञानमेव भवति। उपदेशकाले अयं शब्दः अस्मिन्नर्थे प्रयुक्तः इति लोकव्यवहारज्ञानं आप्तोपदेशादेव सम्भवति। एवं पदार्थस्य बोधकं ज्ञानं पदार्थस्य व्यतिरेकेऽपि तस्योपदेशस्या-व्यवहितोत्तरकाले एवास्माभिः ज्ञायते। तस्मात् शब्दार्थयोः परस्परं सम्बन्धबोधकं ज्ञानमौत्त-पत्तिकसम्बन्धबलादपि आप्तोपदेशस्य सहयोगाद् भवतीति निश्चयः।

❑

सन्दर्भ :


१ स एष वा आत्मा प्राणमयो मनोमयो वाङ्मय। (बृह.उ. १.५.३)
वाग्वै सम्राट् परमं ब्रह्म। (बृ.उ. ४.१.२)
वागेवमृवेदः। तदेव - १.५.५.१ वागेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः। (छा. उ. ३.१८.३)

२ गौरीर्मिमाय सलिलानि तक्षत्येकपदी द्विपदी सा चतुष्पदी।
अष्टापदी नवपदी बभूवुषी सहस्राक्षरा परमे व्योमन्। (ऋ.सं. १.१६४.४१)

३ षोडशकलं वै ब्रह्म (जैमिनीयोपनिषद् - ३.७.१.८)

४ स वा अयमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयो प्राणमयश्चक्षर्मयः। (बृ.उ. १४.४.४.५)

५ न सोऽस्तिप्रत्ययोलोके यनशब्दानुगमदृश्यते।
अनुबिद्धमिदं ज्ञानं सर्वशब्देन भासते ॥ - वाक्यपदीयम्

६ निरुक्तम् - १.४.२

७ यास्कीयनिरुक्ते - १.४.२

# The Veda and Indian Philosophy

- Prof. Kireet Joshi

The ancient Indian tradition looked upon the Veda as a book of knowledge, and it has since been revered as the origin and standard of all that can be held as authoritative and true in the Brāhmaṇas and the Upaniṣads, in Tantras and Purāṇas, in the tradition of great philosophical schools and in the teachings of famous saints and sages. The composers of the great mass of Vedic inspired poetry were given in the name Kavi, which had the sense of a seer of truth, ---- the Veda itself describes them as "kavayah satya śrutāh", seers who are hearers of the truth and the Veda itself was called, Śruti, a word which came to mean "revealed Scripture".

It is true that the ritualistic commentators, Yājñikas, tried to explain everything in the Veda as Karmakāṇḍa as distinguished from Upaniṣads, which came to be identified as Jñānakāṇda, but both Upaniṣads and the Gitā look on the Veda as a "Book of Knowledge". The seers of the Upaniṣads frequently appealed to the authority of the Veda for the truths themselves announced and these two (Vedas and Upaniṣads) afterwards came to be regarded as Śruti. All the orthodox systems of Indian philosophy accept Śruti as a supreme authority for spiritual knowledge. According to the current interpretations, howerver, the hymns of the Veda are nothing more than the naive superstitious fantasies of materialistic barbarians concerned only with the most elementary moral notions or religious aspirations, although it is admitted that there are occasional passages of profound wisdom. These interpretations look upon the Upaniṣads as a true foundation or starting-point of the later religions and philosophies. And they point out that the Vedas were a revolt of philosophical and speculative mind against the ritualistic materialism of the Vedas.

This is not the occasion to discuss these current interpretations, but it may be urged that if these interpretations were correct, we

would be obliged to believe that the profound and ultimate thoughts, systems of subtle and elaborate psychology that we find in the substance of the Upaniṣad took birth out of a previous void, -- a position that can be accepted only by denying the sound principle of the progress of the human mind according to which knowledge is built by a slow growth from knowledge to knowledge or by renewal and enlargement of previous knowledge or by working on all imperfect clues leading new discoveries.

It would, therefore, seem logical to accept the ancient Indian tradition that the Upaniṣads are truly Vedānta, both as an end of the Veda and as the pinnacle of the knowledge contained in the Veda. We may also urge that in ancient Europe, too, the schools of intellectual philosophies were preceded by the secret doctrines of the mystics. It can easily be admitted that the Orphic and Eleusinian mysteries prepared the rich soil of mentality out of which sprang Pythagoras and Plato. Could we not suppose similar starting- point for the later march of thought in India? Indeed, the forms and symbols of thought, which we find in the Upaniṣads, and much of the substance of the Brāhmaṇas can be traced to period of the Vedic Samhitās in India in which thought took the form or veil of secret teachings such as those of the Greek mysteries.

It may be seen that the secret spiritual and psychological teaching was expressed in the Veda in a figurative and symbolic language, and the Ṛṣis of the Veda expressed their knowledge, in secret words, *ninya vachamsi,* they conveyed their meanings to the initiated or awakened in knowledge. There are two great works of Sri Aurobindo, "The Secret of the Veda" and "Hymns to the Mystic Fire". which showed convincingly the secret import of Vedic terms, the sense of Vedic symbols and the psychological functions of the Gods that were looked upon as various aspects or names of the One and Supreme Reality. In the light of these great works, it is easier now to elucidate effectively the Vedic system of knowledge and the parts of the Upaniṣads that remain yet unintelligible or ill-understood as well as much of origin of the Purāṇas. It is also easier to explain and justify rationally the whole ancient tradition of India and to affirm that the Vedānta, Purāṇas, Tantra, the philosophical schools and the great Indian religions do go back in their source to the Vedic origins, and we can now confidently claim that the so-called incoherencies of the Vedic texts exist in appearance only because the real thread of the

sense is to be found in an inner meaning, and that the hymns appear in the light of the real thread as organic wholes and expressions, which are just and precise.

The contents of the Vedas may rightly be seen, not as speculations of intellectual thought, but as discoveries made by certain faculties, the operations of which can, it is claimed, perceive truths and realities directly, intimately and by identity. There are explicit references in the Veda to these faculties, which are given symbolic names, the meanings of which are no more difficult to determine. If we study the hymns addressed to Bhāratī or Mahatī, to Ilā, Saraswatī, Sarmā and Dakshā, we can see[1], that Bhāratī or Mahatī is the faculty that perceives luminous vastness, that Ilā is the faculty of revelation, Saraswatī is the faculty of inspiration, Sarmā is the facutly of intuition and Dakshā is facutly of discrimination. They are, we might say, to use the expression of the Upaniṣads, the inner faculties that are the source of our outer faculties, the inner eye of the outer eye, the inner ear of the outer ear, *chakshushah chakshuh, shrotrasya shrotram, manso manaḥ, vācho vācham, prāṇasya prānah.* And if we study the Vedic texts more closely, we shall find in them the secrets of the processes of the Vedic Yoga by means of which these faculties can be brought out of their latency, cultivated and perfected. And if we inquire as to what were the contents of the knowledge gained through the exercise of these faculties, we shall discern in the texts of the Veda, not indeed a systematic body of philosophy, but which can still be described as a doctrine of the mystics, --- a doctrine, the terms of which are complete, the structure of which is supple, and the thought of which is practical and experimental, vibrating with sure experience.

This doctrine is related to the mystery of the Ultimate Reality, the secret of the manifestation of the universe, the complexity of the relationship between the transcendental, universal and the individual, the individual in the bondage of the triple cord of the body, life and the mind, and the individual in the process of expansion and universalisation by the aid of cosmic powers, gods and goddesses against the obstructing forces of ignorance, --- Vṛltra, Dasyus, Paṇis, etc., and the individual liberating itself from a hundred iron walls like an upsoaring Swan or the Falcon and wresting from the jealous guardians of felicity the wine of the Soma, the drink of which bestows the realisation of immortality and summits of perfection.

It is in the Vedas that we find the original synthesis of which the synthesis of the Upaniṣads and of the Bhagavadgitā are later developments and which is once again present in a significant way in the synthesis of the Tantras and which is also the acknowledged part of the latest integral philosophy and Yoga of Sri Aurobindo. It is in the Vedas that we find the secret clues to the difficult and subtle concepts of Brahman, Ātman, Puruṣa, Īshwara, of Māyā, Prakṛti, Shakti, of Akshara and Kshara Purusha, of Aparā and Parā Prakṛti, of Puruṣottama, Aditi, and Jiva, of the timeless eternal and of time-eternity, of Adhidaiva, Adhibhūta, Adhyātma and Adhiyajña, of Swabhāva and Dharma and Swadharma and of a number of other concepts, which we find in the various systems of Indian philosophy. It is in the Veda that we find the source of orientation of Indian philosophy towards liberation, mokṣa, and its ceaseless striving to develop scientific processes of Yoga by which one can attain to Brāhmīsthiti, Nirvāṇa, Kaivalya, Sālokya Mukti, Sāyujyamukti, Sādharmyamukti, and various other perfections of the lower and the higher instruments through which the soul in bondage strives to attain and soul in liberation manifests the highest divine Beatitude.

The Veda may rightly be considered to be a vast and complex product of the Age of Intuition; It is a record of intuitive experiences of the loftiest order. The peculiar system of images through which these experiences were expressed, can be consiered to be the beginning of symbolic or figurative imagery, which reappears constantly in the later Indian writings, in the figures of the Tantra and the Purāṇa, in the figures of Vaiṣṇava poets, and they are to be found also in a certain way even in the modern poetry of Rabindranath Tagore. The Veda helps us to understand the original shaping not only of the master ideas that govern the mind of India, but all its characteristic types of spiritual experience, its turn of imagination, its creative temperament and the kind of psychic forms in which we persistently interpret self and things and life and the universe.

There are three characteristics of the Vedic hymns: firstly, there is among them a constant sense of the infinite, of the cosmic; secondly, there is a tendency to see and render spiritual experience in a great richness of images taken from the inner psychic plane or in physical planes, transmuted by the stress of a psychic significance and impression and line and idea colour; its third tendency is to image the terrestrial life often magnified, as in the Mahābhārata and

Rāmāyaṇa, or else subtlised in the transparencies of a larger atmosphere. As a result, when we study the Veda, we find that the spiritual, the infinite, is near and real and the gods are real and the world beyond not so much beyond as immanent in our own existence.

Upaniṣads come much later than the Vedas, since they were preceded by Brāhmaṇas and Āraṇyakas that intervened after the purity of the Vedic knowledge began to be forgotten or lost considerably. It appears that, but for the search of the Upaniṣads, the ancient truths of the Veda and the flowering of the intuitive faculties would have been followed by the pragmatic and theoretical intellectuality in such a way that the development of the Indian philosophy would have taken as turn quite different from what it actually took, and it could have been divorced gradually, as it happened in the West, from the earlier mystic and spiritual tradition. The way in which the Upaniṣads took birth and developed in India does not seem to have any parallel in the history of any country in the world, and the significance of the Upaniṣads, can, therefore, be perceived as a unique feature of the resurgence in the ancient cycle of the age of intuition.

We have to note that the Ṛiṣhis of the Upaniṣads were, like the Vedic Ṛiṣis, seers of the truth and they cannot be described merely as philosophical thinkers, although the truth they perceived by intuitive faculties was clothed by lesser imagery and instead with a strong body of intuitive idea and disclosing image. The language of the Upaniṣads has a special quality of ideal transparency through which we are enabled to look into the illimitable; we feel concretely how those Ṛiṣis fathomed things in the light of self-existence and saw them with the eye of the infinite, the words of the Upaniṣads remained always alive and immortal and of inexhaustible significance.

The Upaniṣads can easily be perceived as books of knowledge but knowledge in the profounder Indian sence of the word *Jñāna*. This knowledge is not a mere thinking and considering by the intelligence, the pursuit and grasping of a mental form of truth for the intellectual mind but a seeing of it with the soul and a total living in it with the power of the inner being, a spiritual seizing by a kind of identification with the object of knowledge. Sri Aurobindo points out that it is by an error that scholars sometimes speak of great debates or discussions in the Upaniṣads. As he explains. "Wherever there is

